ॐ अर्हं

जिनागम-ग्रन्थमाला : ग्रन्थाङ्क १४

[परमश्रद्धेय गुरुदेव पूज्य श्री जोरावरमलजी महाराज की पुण्यस्मृति में आयोजित]

पंचमगणधर भगवत् सुधर्मस्वामी-प्रणीत : पंचम अंग

# व्याख्याप्रज्ञप्तिसूत्र

## [भगवतीसूत्र-प्रथम खण्ड]

[मूलपाठ, हिन्दी अनुवाद, विवेचन, टिप्पणयुक्त]

---


☐

प्रेरणा

(स्व.) उपप्रवर्तक शासनसेवी स्वामी श्री व्रजलालजी महाराज

☐

आद्य संयोजक तथा प्रधान सम्पादक

(स्व०) युवाचार्य श्री मिश्रीमलजी महाराज 'मधुकर'

☐

सम्पादक—विवेचक—अनुवादक ☐

श्री अमर मुनि

[भण्डारी श्री पदमचन्दजी महाराज के सुशिष्य]

श्रीचन्द सुराणा 'सरस'



☐

प्रकाशक

श्री आगमप्रकाशन समिति, ब्यावर (राजस्थान)

जिनागम-ग्रन्थमाला : ग्रन्थाङ्क १४


☐ निर्देशन
साध्वी श्री उमरावकुंवर 'अर्चना'

☐ सम्पादकमण्डल
अनुयोगप्रवर्तक मुनि श्री कन्हैयालालजी 'कमल'
उपाचार्य श्री देवेन्द्रमुनि शास्त्री
श्री रतनमुनि

☐ सम्प्रेरक
मुनि श्री विनयकुमार 'भीम'
श्री महेन्द्रमुनि 'दिनकर'

☐ द्वितीय संस्करण
वीर निर्वाण सं० २५१८
विक्रम सं० २०४८
नवम्बर १९९१ ई०

☐ प्रकाशक
श्री आगमप्रकाशन समिति
श्री ब्रज-मधुकर स्मृति भवन,
पीपलिया बाजार, ब्यावर (राजस्थान)
पिन—३०५९०१

☐ मुद्रक
सतीशचन्द्र शुक्ल
वैदिक यंत्रालय,
केसरगंज, अजमेर—३०५००१

☐ मूल्य : [redacted] 85/-

Published at the Holy Remembrance occasion
of
**Rev. Guru Shri Joravarmalji Maharaj**

FIFTH GANADHAR SUDHARMA SWAMI COMPILED.
FIFTH AṄGA

# VYAKHYĀPRAJNAPTI SŪTRA

(BHAGAVATĪ SŪTRA)
**First Part**
[Original Text, with Variant Readings, Hindi Version, Notes, etc.]

---

□
**Inspiring Soul**
(Late) Up-pravartaka Shasansevi Rev. Swami Shri Brijlalji Maharaj

□
**Convener & Founder Editor**
(Late) Yuvacharya Shri Mishrimalji Maharaj 'Madhukar'

□
**Editors & Annotators**
Shri Amarmuni
Shri Chand Surana 'Saras'

□
**Publishers**
**Shri Agam Prakashan Samiti**
**Beawar (Raj.)**

**Jinagam Granthmala Publication No. 14**

☐ **Direction**
Sadhwi Shri Umravkunwar 'Archana'

☐ **Board of Editors**
Anuyoga-pravartaka Muni Shri Kanhaiyalalji 'Kamal'
Upacharya Shri Devendra Muni Shastri
Shri Ratan Muni

☐ **Promotor**
Muni Shri Vinayakumar 'Bhima'
Sri Mahendra Muni 'Dinakar'

☐ **Second Edition**
Vir-Nirvana Samvat 2518
Vikram Samvat 2048, Nov 1991.

☐ **Publishers**
**Sri Agam Prakashan Samiti,**
Shri Brij-Madhukar Smriti Bhawan,
Pipalia Bazar, Beawar (Raj.)
Pin 305 901

☐ **Printer**
Satish Chandra Shukla
Vedic Yantralaya
Kesarganj, Ajmer

☐ **Price : [redacted] 85/-**

## समर्पण

जो अपने युग मे असाधारण व्यक्तित्व के वैभव से विभूषित थे,

जिनागम-निरूपित विमल साधना का सकल्प ही जिनका एकमात्र साध्य रहा,

जिनवाणी के प्रचार-प्रसार एवं जिनशासन के उद्योत के लिए जिनका सयमजीवन समर्पित रहा,

जिनकी शिष्य-प्रशिष्य-परम्परा ने कालानुक्रम से विशाल-विराट् रूप धारण किया,

जिन्होने अपने जीवन द्वारा जैन इतिहास के नूतन अध्यायो का निर्माण किया, उन

परमपूज्य

**आचार्यश्री धर्मदासजी महाराज**

के कर-कमलो मे

सादर विनय सभक्ति ।

**—मधुकर मुनि**

(प्रथम संस्करण से)

# प्रकाशकीय

व्याख्याप्रज्ञप्तिसूत्र अपरनाम भगवतीसूत्र के प्रथम खण्ड का यह द्वितीय सस्करण है।

द्वादशांगो मे यह पाचवा अङ्गशास्त्र है और गणधर सुधर्मास्वामी द्वारा ग्रथित है। विभिन्न दार्शनिक विचारो और जिज्ञासाओ के समाधानो से इसे ग्रन्थराज भी कहा जाता है। इसमे गणधर गौतमस्वामी, अन्यान्य गणधरो, श्रमणो एव श्रावक-श्राविकाओ द्वारा पूछे गये ३६००० प्रश्नो तथा उनके श्रमण भगवान् महावीर द्वारा किये गये समाधानो का सकलन किया गया है।

यह ग्रन्थराज अनेक शतको (अध्ययनो) मे विभाजित है और उन शतको मे भी अनेक अवान्तर अध्ययन है। इसकी मुख्य विवेचन शैली प्रश्नोत्तररूप है।

व्याख्याप्रज्ञप्तिसूत्र के विविध प्रकार के संस्करण प्रकाशित हुए हैं। उनमें कतिपय अति विस्तृत और कतिपय अति सक्षिप्त है। इस प्रकार के सस्करण जनसामान्य योग्य नही हो सकेंगे, ऐसा हमारा अनुमान है। अत आगमप्रकाशन समिति ने दोनो प्रकार के सस्करणो की विशेषताओ का समावेश करके यह प्रकाशन किया है। जिसको जनसाधारण ने सराहा एव ग्रन्थ भण्डारो व आगम अध्येताओ की माग बढती रही। इसी कारण यह द्वितीय सस्करण प्रकाशित किया जा रहा है। इसके शेष खण्डो और अन्य अनुपलब्ध शास्त्रो का भी पुनर्मुद्रण हो रहा है। जिनसे समस्त आगमबत्तीसी आगमपाठी महानुभावो को प्राप्त हो सके।

समिति की ओर से हम उन सभी महानुभावो का सधन्यवाद आभार मानते हैं, जिनके सहयोग से आगमो के प्रकाशन जैसे महान् कार्य मे सफलता प्राप्त कर सके हैं।

**रतनचन्द मोदी** — कार्यवाहक अध्यक्ष
**सायरमल चोरड़िया** — महामत्री
**अमरचन्द मोदी** — मत्री
**श्री आगमप्रकाशन समिति, ब्यावर (राज.)**

# श्री आगम प्रकाशन समिति, ब्यावर

(कार्यकारिणी समिति)

| | | |
|---|---|---|
| अध्यक्ष | श्री सागरमलजी बेताला | इन्दौर |
| कार्यवाहक अध्यक्ष | श्री रतनचन्दजी मोदी | ब्यावर |
| उपाध्यक्ष | श्री धनराजजी विनायकिया | ब्यावर |
| | श्री पारसमलजी चोरड़िया | मद्रास |
| | श्री हुक्मीचन्दजी पारख | जोधपुर |
| | श्री दुलीचन्दजी चोरड़िया | मद्रास |
| | श्री जसराजजी सा. पारख | दुर्ग |
| महामन्त्री | श्री जी० सायरमलजी चोरडिया | मद्रास |
| | श्री अमरचन्दजी मोदी | ब्यावर |
| | श्री ज्ञानराजजी मूथा | पाली |
| सहमन्त्री | श्री ज्ञानचन्दजी विनायकिया | ब्यावर |
| कोषाध्यक्ष | श्री जवरीलालजी शिशोदिया | ब्यावर |
| | श्री आर प्रसन्नचन्द्रजी चोरड़िया | मद्रास |
| परामर्शदाता | श्री माणकचन्दजी सचेती | जोधपुर |
| कार्यकारिणी सदस्य | श्री एस सायरमलजी चोरड़िया | मद्रास |
| | श्री मोतीचन्दजी चोरडिया | मद्रास |
| | श्री मूलचन्दजी सुराणा | नागौर |
| | श्री तेजराजजी भण्डारी | जोधपुर |
| | श्री भवरलालजी गोठी | मद्रास |
| | श्री प्रकाशचन्दजी चोपडा | ब्यावर |
| | श्री जतनराजजी मेहता | मेड़तासिटी |
| | श्री भवरलालजी श्रीश्रीमाल | दुर्ग |
| | श्री चन्दनमलजी चोरडिया | मद्रास |
| | श्री सुमेरमलजी मेडतिया | जोधपुर |
| | श्री आसूलालजी बोहरा | जोधपुर |

व्याख्याप्रज्ञप्तिसूत्र (प्रथम खण्ड : प्रथम संस्करण) के अर्थसहयोगी

# माननीय सेठ श्रीहीराचन्दजी सा. चोरड़िया

[प्रथम संस्करण से]

नोखा (चादावतो का) चोरडिया-परिवार जितना विशाल है, उतना ही इस परिवार का हृदय विशाल है। आर्थिक दृष्टि से जितना सम्पन्न है, उदारभावना से भी उतना ही सम्पन्न है। सार्वजनिक सेवा, शासन-अभ्युदय और परोपकार के कार्यों मे जितना अग्रसर है, उतना ही विनम्र, सौम्य और सरल है। सेठ हीराचन्दजी सा. इस परिवार के वयोवृद्ध सम्माननीय सदस्य हैं। आपकी सरलता और गम्भीरता असाधारण है।

चोरडियाजी का जन्म वि स. १९५६ की फाल्गुन शुक्ला सप्तमी को नोखा मे हुआ। पिताजी श्रीमान् सिरेमलजी चोरडिया के आप सुपुत्र हैं। आपने श्रीमती सायबकु वरजी की कुक्षि को पावन किया।

जब आप केवल १८ वर्ष के थे तभी आपको पितृवियोग के दारुण प्रसग का सामना करना पडा। पिताजी के बिछुडते ही परिवार का समग्र उत्तरदायित्व आपके कन्धो पर आ पडा। आपने बड़ी कुशलता, सूझबूझ, धैर्य और साहस से अपने दायित्व का निर्वाह किया।

आज आप की गणना मद्रास के प्रतिष्ठित व्यवसायियो मे की जाती है। आप अपने व्यवसाय-कौशल के कारण अनेक फर्मों के सस्थापक एव सचालक हैं। आपकी मुख्य फर्म **'सिरेमल हीराचन्द फाइनेन्सीयर्स'** (साहूकार पेट, मद्रास) है। इसके अतिरिक्त निम्नलिखित सस्थानो के भी आप अधिपति हैं—

(१) सिरेमल हीराचन्द एण्ड कम्पनी

(२) इन्टरनेशनल टायर सर्विस—टायर्स एण्ड बेटरीज डीलर्स, माउन्ट रोड, मद्रास

(३) चोरडिया रबर प्रोडक्टस् प्रा लि. मद्रास

व्यवसाय के क्षेत्र मे सलग्न और अग्रसर होने पर भी आपका व्यक्तित्व पूर्ण रूप से उसी के लिए समर्पित नही है। आपने उपार्जित लक्ष्मी का समाजसेवा एव परोपकार मे व्यय किया है और कर रहे हैं। मरुभूमि मे जल और जलाशय का कितना मूल्य और महत्त्व है, यह सर्वविदित है। सस्कृतभाषा मे जल का एक नाम 'जीवन' है। वास्तव मे जल के अभाव मे जीवन टिक नही सकता। वह जीवन की सर्वोच्च आवश्यकता है। इस तथ्य को ध्यान मे रख कर आपने आज से चालीस वर्ष पूर्व नोखा-निवासियो की सुविधा के लिए कुआ खुदवाया, जिससे सारा गाव आज भी लाभ उठा रहा है।

यही नही, आपके जन्मग्राम नोखा मे ही 'सिरेमल जोरावरमल प्राइमरी हेल्थसेंटर' के निर्माण में भी आपका विशिष्ट योगदान रहा है।

मद्रास मे होने वाले प्रत्येक सार्वजनिक कार्य मे आपका सक्रिय एव सार्थक योगदान रहा है, चाहे वह हाईस्कूल हो, जैन कालेज हो या बालिकाओ का हाईस्कूल हो।

मगर आपका सब से महत्त्वपूर्ण और विशेष उल्लेखनीय सेवाकार्य है—**हीराचन्द आई हॉस्पिटल** नामक नेत्रचिकित्सालय। यह मद्रास के साहूकार पेट मे अवस्थित है। यह अस्पताल सेठ हीराचन्दजी सा तथा आपके तीन सुपुत्रों—श्रीतेजराजजी, प्रकाशचन्दजी तथा शरबतचन्दजी सा. ने बडे ही उत्साह के साथ स्थापित किया है।

आपने अपने परिवार के 'सिरेमल हीराचन्द चेरिटेबिल ट्रस्ट' द्वारा सात लाख रुपयो की बडी राशि लगा कर बनवाया है। यह अस्पताल आधुनिक साधन-सामग्री से सम्पन्न है। इसमे १५ बिस्तर (Beds) हैं, आउट पेशेन्ट वार्ड है। आधुनिक एयरकण्डीशण्ड (वातानुकूलित) आपरेशन थियेटर है तथा स्पेशल वार्ड आदि सभी सुविधाएं हैं। यह आधुनिक शस्त्रो तथा साज-सामान से सुसज्जित है।

इस अस्पताल से प्रतिदिन ७५ रोगी लाभ उठा रहे हैं और प्रतिवर्ष ६०० आपरेशन होते हैं। विशेष उल्लेखनीय तो यह है कि इस अस्पताल का दैनिक प्रबन्ध सेठ साहब और आपके सुपुत्र स्वय ही करते हैं।

समाज सेवा की उत्कट भावना के अतिरिक्त आपका धार्मिक जीवन भी सराहनीय है। प्रतिदिन सामयिक-प्रतिक्रमण करना तो आपका नियमित अनुष्ठान है ही, कई वर्षों से आप चौविहार भी बराबर कर रहे हैं।

आपका परिवार खूब भरा-पूरा है। तीन सुपुत्र नौ पौत्र, सात प्रपौत्र एव चार सुपुत्रिया हैं।

इस समय आपकी उम्र ८२ वर्ष की है, फिर भी आप अपने सात्विक आहार-विहार तथा विचारो की बदौलत स्वस्थ और सक्रिय है।

सक्षेप मे सेठ श्रीहीराचन्दजी सा पूर्वोपार्जित पुण्य के धनी हैं और भविष्य के लिए भी पुण्य की महा-निधि सचित कर रहे हैं। प्रस्तुत ग्रन्थ के प्रकाशन मे आपके विशिष्ट अर्थ-सहयोग के लिए समिति अत्यन्त आभारी है।

—मन्त्री
आगम प्रकाशन समिति, ब्यावर

# आदि वचन
## [प्रथम संस्करण से]

विश्व के जिन दार्शनिको—दृष्टाओं/चिन्तको, ने "आत्मसत्ता" पर चिन्तन किया है, या आत्म-साक्षात्कार किया है उन्होंने पर-हितार्थ आत्म-विकास के साधनो तथा पद्धतियो पर भी पर्याप्त चिन्तन-मनन किया है। आत्मा तथा तत्सम्बन्धित उनका चिन्तन-प्रवचन आज आगम/पिटक/वेद/उपनिषद् आदि विभिन्न नामो से विश्रुत है।

जैन दर्शन की यह धारणा है कि आत्मा के विकारो—राग द्वेष आदि को, साधना के द्वारा दूर किया जा सकता है, और विकार जब पूर्णत निरस्त हो जाते हैं तो आत्मा की शक्तियाँ ज्ञान/सुख/वीर्य आदि सम्पूर्ण रूप मे उद्घाटित-उद्भासित हो जाती हैं। शक्तियो का सम्पूर्ण प्रकाश-विकास ही सर्वज्ञता है और सर्वज्ञ/आप्त-पुरुष की वाणी, वचन/कथन/प्ररूपणा—"आगम" के नाम से अभिहित होती है। आगम अर्थात् तत्त्वज्ञान, आत्म-ज्ञान तथा आचार-व्यवहार का सम्यक् परिबोध देने वाला शास्त्र/सूत्र/आप्तवचन।

सामान्यत. सर्वज्ञ के वचनो/वाणी का सकलन नही किया जाता, वह बिखरे सुमनो की तरह होती है, किन्तु विशिष्ट अतिशयसम्पन्न सर्वज्ञ पुरुष, जो धर्मतीर्थ का प्रवर्तन करते हैं, सघीय जीवन पद्धति मे धर्म-साधना को स्थापित करते है, वे धर्मप्रवर्तक/अरिहत या तीर्थंकर कहलाते हैं। तीर्थंकर देव की जनकल्याणकारिणी वाणी को उन्ही के अतिशयसम्पन्न विद्वान् शिष्य गणधर सकलित कर "आगम" या शास्त्र का रूप देते हैं अर्थात् जिन-वचनरूप सुमनो की मुक्त वृष्टि जब मालारूप मे ग्रथित होती है तो वह "आगम" का रूप धारण करती है। वही आगम अर्थात् जिन-प्रवचन आज हम सब के लिए आत्म-विद्या या मोक्ष-विद्या का मूल स्रोत है।

"आगम" को प्राचीनतम भाषा मे "गणिपिटक" कहा जाता था। अरिहंतो के प्रवचनरूप समग्र शास्त्र-द्वादशाग मे समाहित होते हैं और द्वादशाग/आचाराग-सूत्रकृताग आदि के अग-उपाग आदि अनेक भेदोपभेद विकसित हुए हैं। इस द्वादशागी का अध्ययन प्रत्येक मुमुक्षु के लिए आवश्यक और उपादेय माना गया है। द्वादशागी मे भी बारहवाँ अग विशाल एव समग्र श्रुतज्ञान का भण्डार माना गया है, उसका अध्ययन बहुत ही विशिष्ट प्रतिभा एव श्रुतसम्पन्न साधक कर पाते थे। इसलिए सामान्यत एकादशाग का अध्ययन साधको के लिए विहित हुआ तथा इसी ओर सबकी गति/मति रही।

जब लिखने की परम्परा नही थी, लिखने के साधनो का विकास भी अल्पतम था, तब आगमो/शास्त्रो/को स्मृति के आधार पर या गुरु-परम्परा से कठस्थ करके सुरक्षित रखा जाता था। सम्भवत इसलिए आगम ज्ञान को श्रुतज्ञान कहा गया और इसीलिए श्रुति/स्मृति जैसे सार्थक शब्दो का व्यवहार किया गया। भगवान् महावीर के परिनिर्वाण के एक हजार वर्ष बाद तक आगमो का ज्ञान स्मृति/श्रुति परम्परा पर ही आधारित रहा। पश्चात् स्मृतिदौर्बल्य, गुरुपरम्परा का विच्छेद, दुष्काल-प्रभाव आदि अनेक कारणो से धीरे-धीरे आगमज्ञान लुप्त होता चला गया। महासरोवर का जल सूखता-सूखता गोष्पद मात्र रह गया। मुमुक्षु श्रमणो के लिए यह जहाँ चिन्ता का विषय था, वहाँ चिन्तन की तत्परता एव जागरूकता को चुनौती भी थी। वे तत्पर हुए श्रुतज्ञान-निधि के सरक्षण हेतु। तभी महान् श्रुतपारगामी देवर्द्धिगणि क्षमाश्रमण ने विद्वान् श्रमणो का एक सम्मेलन बुलाया और स्मृति-दोष से लुप्त होते आगम ज्ञान को सुरक्षित एव सजोकर रखने का आह्वान किया। सर्व-सम्मति से आगमो को लिपि-बद्ध किया गया।

जिनवाणी को पुस्तकारूढ करने का यह ऐतिहासिक कार्य वस्तुत आज की समग्र ज्ञान-पिपासु प्रजा के लिए एक अवर्णनीय उपकार सिद्ध हुआ। सस्कृति, दर्शन, धर्म तथा आत्म-विज्ञान की प्राचीनतम ज्ञानधारा को प्रवहमान रखने का यह उपक्रम वीरनिर्वाण के ९८० या ९९३ वर्ष पश्चात् प्राचीन नगरी वलभी (सौराष्ट्र) मे आचार्य श्री देवर्द्धिगणी क्षमाश्रमण के नेतृत्व मे सम्पन्न हुआ। वैसे जैन आगमो की यह दूसरी अन्तिम वाचना थी, पर लिपिबद्ध करने का प्रथम प्रयास था। आज प्राप्त जैन सूत्रो का अन्तिम स्वरूप-सस्कार इसी वाचना मे सम्पन्न किया गया था।

पुस्तकारूढ होने के बाद आगमो का स्वरूप मूल रूप मे तो सुरक्षित हो गया, किन्तु काल-दोष, श्रमण-सघो के आन्तरिक मतभेद, स्मृतिदुर्बलता, प्रमाद एव भारतभूमि पर बाहरी आक्रमणो के कारण विपुल ज्ञान-भण्डारो का विध्वस आदि अनेकानेक कारणो से आगमज्ञान की विपुल सम्पत्ति, अर्थबोध की सम्यक् गुरु-परम्परा धीरे-धीरे क्षीण एव विलुप्त होने से नही रुकी। आगमो के अनेक महत्त्वपूर्ण पद, सन्दर्भ तथा उनके गूढार्थ का ज्ञान, छिन्न-विच्छिन्न होते चले गए। परिपक्व भाषाज्ञान के अभाव मे, जो आगम हाथ से लिखे जाते थे, वे भी शुद्ध पाठ वाले नही होते, उनका सम्यक् अर्थ-ज्ञान देने वाले भी विरले ही मिलते। इस प्रकार अनेक कारणो से आगम की पावन धारा सकुचित होती गयी।

विक्रमीय सोलहवी शताब्दी मे वीर लोकाशाह ने इस दिशा मे क्रान्तिकारी प्रयत्न किया। आगमो के शुद्ध और यथार्थ अर्थज्ञान को निरूपित करने का एक साहसिक उपक्रम पुन चालू हुआ। किन्तु कुछ काल बाद उसमे भी व्यवधान उपस्थित हो गये। साम्प्रदायिक-विद्वेष, सैद्धातिक विग्रह, तथा लिपिकारो का अत्यल्प ज्ञान आगमो की उपलब्धि तथा उसके सम्यक् अर्थबोध मे बहुत बडा विघ्न बन गया। आगम-अभ्यासियो को शुद्ध प्रतिया मिलना भी दुर्लभ हो गया।

उन्नीसवी शताब्दी के प्रथम चरण मे जब आगम-मुद्रण की परम्परा चली तो सुधी पाठको को कुछ सुविधा प्राप्त हुई। धीरे-धीरे विद्वत्-प्रयासो से आगमो की प्राचीन चूर्णियाँ, निर्युक्तियाँ, टीकाये आदि प्रकाश मे आई और उनके आधार पर आगमो का स्पष्ट-सुगम भावबोध सरल भाषा मे प्रकाशित हुआ। इसमे आगम-स्वाध्यायी तथा ज्ञान-पिपासु जनो को सुविधा हुई। फलत आगमो के पठन-पाठन की प्रवृत्ति बढी है। मेरा अनुभव है, आज पहले से कही अधिक आगम-स्वाध्याय की प्रवृत्ति बढी है, जनता मे आगमो के प्रति आकर्षण व रुचि जागृत हो रही है। इस रुचि-जागरण मे अनेक विदेशी आगमज्ञ विद्वानो तथा भारतीय जैनेतर विद्वानो की आगम-श्रुत-सेवा का भी प्रभाव व अनुदान है, इसे हम सगौरव स्वीकारते हैं।

आगम-सम्पादन-प्रकाशन का यह सिलसिला लगभग एक शताब्दी से व्यवस्थित चल रहा है। इस महनीय-श्रुत-सेवा मे अनेक समर्थ श्रमणो, पुरुषार्थी विद्वानो का योगदान रहा है। उनकी सेवायें नीव की ईंट की तरह आज भले ही अदृश्य हो, पर विस्मरणीय तो कदापि नही। स्पष्ट व पर्याप्त उल्लेखो के अभाव मे हम अधिक विस्तृत रूप मे उनका उल्लेख करने मे असमर्थ हैं, पर विनीत व कृतज्ञ तो हैं ही। फिर भी स्थानकवासी जैन परम्परा के कुछ विशिष्ट-आगम श्रुत-सेवी मुनिवरो का नामोल्लेख अवश्य करना चाहेंगे।

आज से लगभग साठ वर्ष पूर्व पूज्य श्री अमोलकऋषिजी महाराज ने जैन आगमो—३२ सूत्रो का प्राकृत मे खडी बोलो मे अनुवाद किया था। उन्होने अकेले ही बत्तीस सूत्रो का अनुवाद कार्य सिर्फ ३ वर्ष व १५ दिन मे पूर्ण कर अद्भुत कार्य किया। उनकी दृढ लगनशीलता, साहस एव आगम ज्ञान की गम्भीरता उनके कार्य से ही स्वतः परिलक्षित होती है। वे ३२ ही आगम अल्प समय मे प्रकाशित भी हो गये।

इससे आगमपठन बहुत सुलभ व व्यापक हो गया और स्थानकवासी-तेरापंथी समाज तो विशेष उपकृत हुआ।

**गुरुदेव श्री जोरावरमल जी महाराज का संकल्प**

मैं जब प्रातःस्मरणीय गुरुदेव स्वामीजी श्री जोरावरमलजी म० के सान्निध्य में आगमो का अध्ययन-अनुशीलन करता था तब आगमोदय समिति द्वारा प्रकाशित आचार्य अभयदेव व शीलांक की टीकाओं से युक्त कुछ आगम उपलब्ध थे। उन्ही के आधार पर मैं अध्ययन-वाचन करता था। गुरुदेवश्री ने कई बार अनुभव किया—यद्यपि यह सस्करण काफी श्रमसाध्य व उपयोगी है, अब तक उपलब्ध सस्करणो में प्राय शुद्ध भी है, फिर भी अनेक स्थल अस्पष्ट हैं, मूलपाठो मे व वृत्ति मे कही-कही अशुद्धता व अन्तर भी है। सामान्य जन के लिये दुरूह तो हैं ही। चू कि गुरुदेवश्री स्वय आगमो के प्रकाण्ड पण्डित थे, उन्हे आगमो के अनेक गूढार्थ-गुरु-गम से प्राप्त थे। उनकी मेधा भी व्युत्पन्न व तर्क-प्रवण थी, अत वे इस कमी को अनुभव करते थे और चाहते थे कि आगमो का शुद्ध, सर्वोपयोगी ऐसा प्रकाशन हो, जिससे सामान्य ज्ञानवाले श्रमण-श्रमणी एव जिज्ञासुजन लाभ उठा सकें। उनके मन की यह तडप कई बार व्यक्त होती थी। पर कुछ परिस्थितियो के कारण उनका यह स्वप्न-सकल्प साकार नहीं हो सका, फिर भी मेरे मन मे प्रेरणा बनकर अवश्य रह गया।

इसी अन्तराल मे आचार्य श्री जवाहरलाल जी महाराज, श्रमणसघ के प्रथम आचार्य जैनधर्म दिवाकर आचार्य श्री आत्माराम जी म०, विद्वद्रत्न श्री घासीलालजी म० आदि मनीषी मुनिवरो ने आगमो की हिन्दी, सस्कृत, गुजराती आदि मे सुन्दर विस्तृत टीकाये लिखकर या अपने तत्त्वावधान मे लिखवा कर कमी को पूरा करने का महनीय प्रयत्न किया है।

श्वेताम्बर मूर्तिपूजक आम्नाय के विद्वान् श्रमण परमश्रुतसेवी स्व० मुनि श्री पुण्यविजयजी ने आगम-सम्पादन की दिशा मे बहुत व्यवस्थित व उच्चकोटि का कार्य प्रारम्भ किया था। विद्वानो ने उसे बहुत ही सराहा। किन्तु उनके स्वर्गवास के पश्चात् उसमे व्यवधान उत्पन्न हो गया। तदपि आगमज्ञ मुनि श्री जम्बूविजयजी आदि के तत्त्वावधान मे आगम-सम्पादन का सुन्दर व उच्चकोटि का कार्य आज भी चल रहा है।

वर्तमान मे तेरापथ सम्प्रदाय मे आचार्य श्री तुलसी एव युवाचार्य महाप्रज्ञजी के नेतृत्व मे आगम-सम्पादन का कार्य चल रहा है और जो आगम प्रकाशित हुए है उन्हे देखकर विद्वानो को प्रसन्नता है। यद्यपि उनके पाठ-निर्णय मे काफी मतभेद की गु जाइश है। तथापि उनके श्रम का महत्त्व है। मुनि श्री कन्हैयालाल जी म० "कमल" आगमो की वक्तव्यता को अनुयोगो मे वर्गीकृत करके प्रकाशित कराने की दिशा मे प्रयत्नशील हैं। उनके द्वारा सम्पादित कुछ आगमो मे उनकी कार्यशैली की विशदता एव मौलिकता स्पष्ट होती है।

आगम साहित्य के वयोवृद्ध विद्वान् प० श्री बेचरदासजी दोशी, विश्रुत-मनीषी श्री दलसुखभाई मालवणिया जैसे चिन्तनशील प्रज्ञापुरुष आगमो के आधुनिक सम्पादन की दिशा मे स्वय भी कार्य कर रहे है तथा अनेक विद्वानो का मार्ग-दर्शन कर रहे हैं। यह प्रसन्नता का विषय है।

इस सब कार्य-शैली पर विहगम अवलोकन करने के पश्चात् मेरे मन मे एक सकल्प उठा। आज प्राय सभी विद्वानो की कार्यशैली काफी भिन्नता लिये हुए है। कही आगमो का मूल पाठ मात्र प्रकाशित किया जा रहा है तो कही आगमो की विशाल व्याख्याये की जा रही हैं। एक पाठक के लिये दुर्बोध है तो दूसरी जटिल। सामान्य पाठक को सरलतापूर्वक आगमज्ञान प्राप्त हो सके, एतदर्थ मध्यम मार्ग का अनुसरण आवश्यक है। आगमो का एक ऐसा सस्करण होना चाहिये जो सरल हो, सुबोध हो, सक्षिप्त और प्रामाणिक हो। मेरे स्वर्गीय गुरुदेव ऐसा ही आगम-सस्करण चाहते थे। इसी भावना को लक्ष्य मे रखकर मैंने ५-६ वर्ष पूर्व इस विषय की चर्चा प्रारम्भ की

थी, सुदीर्घ चिन्तन के पश्चात् वि स २०३६ वैशाख शुक्ला दशमी, भगवान् महावीर कैवल्यदिवस को यह दृढ निश्चय घोषित कर दिया और आगमबत्तीसी का सम्पादन-विवेचन कार्य प्रारम्भ भी। इस साहसिक निर्णय में गुरुभ्राता शासनसेवी स्वामी श्री ब्रजलाल जी म की प्रेरणा/प्रोत्साहन तथा मार्गदर्शन मेरा प्रमुख सम्बल बना है। साथ ही अनेक मुनिवरो तथा सद्गृहस्थो का भक्ति-भाव भरा सहयोग प्राप्त हुआ है, जिनका नामोल्लेख किये बिना मन सन्तुष्ट नही होगा। आगम अनुयोग शैली के सम्पादक मुनि श्री कन्हैयालालजी म० "कमल", प्रसिद्ध साहित्यकार श्री देवेन्द्रमुनिजी म० शास्त्री, आचार्य श्री आत्मारामजी म० के प्रशिष्य भण्डारी श्री पदमचन्दजी म० एव प्रवचन-भूषण श्री अमरमुनिजी, विद्वद्रत्न श्री ज्ञानमुनिजी म०, स्व० विदुषी महासती श्री उज्ज्वलकु वरजी म० की सुशिष्याए महासती दिव्यप्रभाजी, एम ए, पी-एच. डी, महासती मुक्तिप्रभाजी एम. ए., पी-एच. डी. तथा विदुषी महासती श्री उमरावकु वरजी म० 'अर्चना', विश्रुत विद्वान् श्री दलसुखभाई मालवणिया, सुख्यात विद्वान् प० श्री शोभाचन्द्रजी भारिल्ल, स्व प श्री हीरालालजी शास्त्री, डा० छगनलालजी शास्त्री एव श्रीचन्दजी सुराणा "सरस" आदि मनीषियो का सहयोग आगमसम्पादन के इस दुरूह काय को सरल बना सका है। इन सभी के प्रति मन आदर व कृतज्ञ भावना से अभिभूत है। इसी के साथ सेवा-सहयोग की दृष्टि से सवाभावी शिष्य मुनि विनयकुमार एव महेन्द्र मुनि का साहचर्य-सहयोग, महासती श्री कानकु वरजी, महासती श्री झणकारकु वरजी का सेवाभाव सदा प्रेरणा देता रहा है। इस प्रसग पर इस कार्य के प्रेरणा-स्रोत स्व० श्रावक चिमनसिहजी लोढा, स्व० श्री पुखराजजी सिसोदिया का स्मरण भी सहजरूप मे हो आता है जिनके अथक प्रेरणा-प्रयत्नो से आगम समिति अपने कार्य में इतनी शीघ्र सफल हो रही है। दो वर्ष के अल्पकाल मे ही दस आगम ग्रन्थो का मुद्रण तथा करीब १५-२० आगमो का अनुवाद-सम्पादन हो जाना हमारे सब सहयोगियो की गहरी लगन का द्योतक है।

मुझे सुदृढ विश्वास है कि परम श्रद्धेय स्वर्गीय स्वामी श्री हजारीमलजी महाराज आदि तपोपूत आत्माओ के शुभाशीर्वाद से तथा हमारे श्रमणसघ के भाग्यशाली नेता राष्ट्र-सत आचार्य श्री आनन्दऋषिजी म० आदि मुनिजनो के सद्भाव-सहकार के बल पर यह सकल्पित जिनवाणी का सम्पादन-प्रकाशन कार्य शीघ्र ही सम्पन्न होगा।

इसी शुभाशा के साथ,

—मुनि मिश्रीमल "मधुकर"
(युवाचार्य)



# सम्पादकीय

## [प्रथम संस्करण से]

**भगवतीसूत्र : एकादशांगी का उत्तमांग**

जैन-आगम-साहित्य मे समस्त जैनसिद्धान्तो के मूल स्रोत बारह अगशास्त्र माने जाते है (जो 'द्वादशांगी' के नाम से अतीव प्रचलित हैं। इन बारह अगशास्त्रो मे 'दृष्टिवाद' नामक अन्तिम अगशास्त्र विच्छिन्न हो जाने के कारण अब जैनसाहित्य के भडार मे एकादश अगशास्त्र ही वर्तमान मे उपलब्ध है। ये अग 'एकादशांगी' अथवा 'गणिपिटक' के नाम से विश्रुत हैं।

जो भी हो, वर्तमान काल मे उपलब्ध ग्यारह अगशास्त्रो मे भगवती अथवा 'व्याख्याप्रज्ञप्ति' सूत्र जैन आगमो का उत्तमाग माना जाता है। एक तरह से समस्त उपलब्ध आगमो मे भगवती सूत्र सर्वोच्चस्थानीय एव विशालकाय शास्त्र है। द्वादशागी मे व्याख्याप्रज्ञप्ति पचम अगशास्त्र है, जो गणधर सुधर्मास्वामी द्वारा ग्रथित है।

**नामकरण और महत्ता**

वीतराग सर्वज्ञ प्रभु की वाणी अद्भुत ज्ञाननिधि से परिपूर्ण है। जिस शास्त्रराज में अनन्तलब्धिनिधान गणधर गुरु श्रीइन्द्रभूति गौतम तथा प्रसगवश अन्य श्रमणो आदि द्वारा पूछे गए ३६,००० प्रश्नो का श्रमण शिरोमणि भगवान् महावीर के श्रीमुख से दिये गये उत्तरो का सकलन-सग्रह है, उसके प्रति जनमानस मे श्रद्धा-भक्ति और पूज्यता होना स्वाभाविक है। वीतरागप्रभु की वाणी मे समग्र जीवन को पावन एव परिवर्तित करने का अद्भुत सामर्थ्य है, वह एक प्रकार से भागवती शक्ति है, इसी कारण जब भी व्याख्याप्रज्ञप्ति का वाचन होता है तब गणधर भगवान् श्रीगौतमस्वामी को सम्बोधित करके जिनेश्वर भगवान् महावीर प्रभु द्वारा व्यक्त किये गए उद्गारो को सुनते ही भावुक भक्तो का मन-मयूर श्रद्धा-भक्ति से गद्गद होकर नाच उठता है। श्रद्धालु भक्तगण इस शास्त्र के श्रवण को जीवन का अपूर्व अलभ्य लाभ मानते हैं। फलत अन्य अगो की अपेक्षा विशाल एव अधिक पूज्य होने के कारण व्याख्याप्रज्ञप्ति के पूर्व 'भगवती' विशेषण प्रयुक्त होने लगा और शताधिक वर्षों से तो 'भगवती' शब्द विशेषण न रह कर स्वतत्र नाम हो गया है। वर्तमान मे व्याख्याप्रज्ञप्ति की अपेक्षा 'भगवती' नाम ही अधिक प्रचलित है। वर्तमान '**व्याख्याप्रज्ञप्ति**' का प्राकृतभाषा '**वियाहपण्णत्ति**' नाम है। कहीं-कहीं इसका नाम 'विवाहपण्णत्ति' या 'विबाहपण्णत्ति' भी मिलता है। किन्तु वृत्तिकार आचार्यश्री अभयदेव सूरि ने 'वियाहपण्णत्ति' नाम को ही प्रामाणिक एव प्रतिष्ठित माना है। इसी के तीन सस्कृतरूपान्तर मान कर इनका भिन्न-भिन्न प्रकार से अर्थ किया है—

**व्याख्याप्रज्ञप्ति**—गौतमादि शिष्यो को उनके द्वारा पूछे गए प्रश्नो के उत्तर मे भगवान् महावीर के विविध प्रकार से कथन का समग्रतया विशद (प्रकृष्ट) निरूपण जिस ग्रन्थ मे हो। अथवा जिस शास्त्र मे विविधरूप से भगवान् के कथन का प्रज्ञापन—प्ररूपण किया गया हो।

**व्याख्या-प्रज्ञाप्ति**—व्याख्या करने की प्रज्ञा (बुद्धिकुशलता) से प्राप्त होने वाला अथवा व्याख्या करने में प्रज्ञ (पटु) भगवान् से गणधर को जिस ग्रन्थ ज्ञान की प्राप्ति हो, वह श्रुतविशेष।

थी, सुदीर्घ चिन्तन के पश्चात् वि स २०३६ वैशाख शुक्ला दशमी, भगवान् महावीर कैवल्यदिवस को यह दृढ निश्चय घोषित कर दिया और आगमबत्तीसी का सम्पादन-विवेचन कार्य प्रारम्भ भी। इस साहसिक निर्णय मे गुरुभ्राता शासनसेवी स्वामी श्री ब्रजलाल जी म की प्रेरणा/प्रोत्साहन तथा मार्गदर्शन मेरा प्रमुख सम्बल बना है। साथ ही अनेक मुनिवरो तथा सद्गृहस्थो का भक्ति-भाव भरा सहयोग प्राप्त हुआ है, जिनका नामोल्लेख किये बिना मन सन्तुष्ट नही होगा। आगम अनुयोग शैली के सम्पादक मुनि श्री कन्हैयालालजी म० "कमल", प्रसिद्ध साहित्यकार श्री देवेन्द्रमुनिजी म० शास्त्री, आचार्य श्री आत्मारामजी म० के प्रशिष्य भण्डारी श्री पदमचन्दजी म० एव प्रवचन-भूषण श्री अमरमुनिजी, विद्वद्रत्न श्री ज्ञानमुनिजी म०, स्व० विदुषी महासती श्री उज्ज्वलकु वरजी म० की सुशिष्याए महासती दिव्यप्रभाजी, एम ए, पी-एच. डी, महासती मुक्तिप्रभाजी एम. ए., पी-एच डी. तथा विदुषी महासती श्री उमरावकु वरजी म० 'अर्चना', विश्रुत विद्वान् श्री दलसुखभाई मालवणिया, सुख्यात विद्वान् प० श्री शोभाचन्द्रजी भारिल्ल, स्व प श्री हीरालालजी शास्त्री, डा० छगनलालजी शास्त्री एव श्रीचन्दजी सुराणा "सरस" आदि मनीषियो का सहयोग आगमसम्पादन के इस दुरूह कार्य को सरल बना सका है। इन सभी के प्रति मन आदर व कृतज्ञ भावना से अभिभूत है। इसी के साथ सेवा-सहयोग की दृष्टि से सेवाभावी शिष्य मुनि विनयकुमार एव महेन्द्र मुनि का साहचर्य-सहयोग, महासती श्री कानकु वरजी, महासती श्री झणकारकु'वरजी का सेवाभाव सदा प्रेरणा देता रहा है। इस प्रसग पर इस कार्य के प्रेरणा-स्रोत स्व० श्रावक चिमनसिंहजी लोढा, स्व० श्री पुखराजजी सिसोदिया का स्मरण भी सहजरूप मे हो आता है जिनके अथक प्रेरणा-प्रयत्नो से आगम समिति अपने कार्य मे इतनी शीघ्र सफल हो रही है। दो वर्ष के अल्पकाल मे ही दस आगम ग्रन्थो का मुद्रण तथा करीब १५-२० आगमो का अनुवाद-सम्पादन हो जाना हमारे सब सहयोगियो की गहरी लगन का द्योतक है।

मुझे सुदृढ विश्वास है कि परम श्रद्धेय स्वर्गीय स्वामी श्री हजारीमलजी महाराज आदि तपोपूत आत्माओ के शुभाशीर्वाद से तथा हमारे श्रमणसघ के भाग्यशाली नेता राष्ट्र-सत आचार्य श्री आनन्दऋषिजी म० आदि मुनिजनो के सद्भाव-सहकार के बल पर यह सकल्पित जिनवाणी का सम्पादन-प्रकाशन कार्य शीघ्र ही सम्पन्न होगा।

इसी शुभाशा के साथ,

—मुनि मिश्रीमल "मधुकर"
(युवाचार्य)



# सम्पादकीय

## [प्रथम संस्करण से]

### भगवतीसूत्र : एकादशांगी का उत्तमांग

जैन-आगम-साहित्य मे समस्त जैनसिद्धान्तो के मूल स्रोत बारह अगशास्त्र माने जाते हैं (जो 'द्वादशांगी' के नाम से अतीव प्रचलित हैं। इन बारह अगशास्त्रो मे 'दृष्टिवाद' नामक अन्तिम अगशास्त्र विच्छिन्न हो जाने के कारण अब जैनसाहित्य के भडार मे एकादश अगशास्त्र ही वर्तमान मे उपलब्ध है। ये अग 'एकादशांगी' अथवा 'गणिपिटक' के नाम से विश्रुत है।

जो भी हो, वर्तमान काल मे उपलब्ध ग्यारह अगशास्त्रो मे भगवती अथवा 'व्याख्याप्रज्ञप्ति' सूत्र जैन आगमो का उत्तमाग माना जाता है। एक तरह से समस्त उपलब्ध आगमो मे भगवती सूत्र सर्वोच्चस्थानीय एव विशालकाय शास्त्र है। द्वादशागी मे व्याख्याप्रज्ञप्ति पचम अगशास्त्र है, जो गणधर सुधर्मास्वामी द्वारा ग्रथित है।

### नामकरण और महत्ता

वीतराग सर्वज्ञ प्रभु की वाणी अद्भुत ज्ञाननिधि से परिपूर्ण है। जिस शास्त्रराज मे अनन्तलब्धिनिधान गणधर गुरु श्रीइन्द्रभूति गौतम तथा प्रसगवश अन्य श्रमणो आदि द्वारा पूछे गए ३६,००० प्रश्नो का श्रमण शिरोमणि भगवान् महावीर के श्रीमुख से दिये गये उत्तरो का सकलन-सग्रह है, उसके प्रति जनमानस मे श्रद्धा-भक्ति और पूज्यता होना स्वाभाविक है। वीतरागप्रभु की वाणी मे समग्र जीवन को पावन एव परिवर्तित करने का अद्भुत सामर्थ्य है, वह एक प्रकार से भागवती शक्ति है, इसी कारण जब भी व्याख्याप्रज्ञप्ति का वाचन होता है तब गणधर भगवान् श्रीगौतमस्वामी को सम्बोधित करके जिनेश्वर भगवान् महावीर प्रभु द्वारा व्यक्त किये गए उद्गारो को सुनते ही भावुक भक्तो का मन-मयूर श्रद्धा-भक्ति से गद्गद होकर नाच उठता है। श्रद्धालु भक्तगण इस शास्त्र के श्रवण को जीवन का अपूर्व अलभ्य लाभ मानते हैं। फलत अन्य अगो की अपेक्षा विशाल एव अधिक पूज्य होने के कारण व्याख्याप्रज्ञप्ति के पूर्व 'भगवती' विशेषण प्रयुक्त होने लगा और शताधिक वर्षों से तो 'भगवती' शब्द विशेषण न रह कर स्वतत्र नाम हो गया है। वर्तमान मे व्याख्याप्रज्ञप्ति की अपेक्षा 'भगवती' नाम ही अधिक प्रचलित है। वर्तमान '**व्याख्याप्रज्ञप्ति**' का प्राकृतभाषा '**वियाहपण्णत्ति**' नाम है। कही-कही इसका नाम 'विवाहपण्णत्ति' या 'विबाहपण्णत्ति' भी मिलता है। किन्तु वृत्तिकार आचार्यश्री अभयदेव सूरि ने 'वियाहपण्णत्ति' नाम को ही प्रामाणिक एव प्रतिष्ठित माना है। इसी के तीन सस्कृतरूपान्तर मान कर इनका भिन्न-भिन्न प्रकार से अर्थ किया है—

**व्याख्याप्रज्ञप्ति**—गौतमादि शिष्यो को उनके द्वारा पूछे गए प्रश्नो के उत्तर मे भगवान् महावीर के विविध प्रकार से कथन का समग्रतया विशद (प्रकृष्ट) निरूपण जिस ग्रन्थ मे हो। अथवा जिस शास्त्र मे विविधरूप से भगवान् के कथन का प्रज्ञापन—प्ररूपण किया गया हो।

**व्याख्या-प्रज्ञाप्ति**—व्याख्या करने की प्रज्ञा (बुद्धिकुशलता) से प्राप्त होने वाला अथवा व्याख्या करने में प्रज्ञ (पटु) भगवान् से गणधर को जिस ग्रन्थ ज्ञान की प्राप्ति हो, वह श्रुतविशेष।

**व्याख्या-प्रज्ञप्ति**—व्याख्या करने की प्रज्ञापटुता से ग्रहण किया जाने वाला अथवा व्याख्या करने में प्रज्ञ भगवान् से कुछ ग्रहण करना व्याख्या-प्रज्ञप्ति है।

इसी प्रकार विवाहप्रज्ञप्ति और विबाधप्रज्ञप्ति इन दोनों संस्कृत रूपान्तरों का अर्थ भी निम्नोक्त प्रकार से मिलता है—(१) **विवाहप्रज्ञप्ति**—जिसमें विविध या विशिष्ट प्रवाहो—अर्थप्रवाहों का प्रज्ञापन-प्ररूपण किया गया हो, उस श्रुत का नाम विवाहप्रज्ञप्ति है। (२) **विबाधप्रज्ञप्ति**—जिस ग्रन्थ में बाधारहित—प्रमाण से अबाधित तत्त्वों का प्ररूपण हो, वह श्रुतविशेष विबाध-प्रज्ञप्ति है।

**विषयवस्तु की विविधता—**

विषयवस्तु की दृष्टि से व्याख्याप्रज्ञप्तिसूत्र मे विविधता है। ज्ञान-रत्नाकार शब्द से यदि किसी शास्त्र को सम्बोधित किया जा सकता है तो यही एक महान् शास्त्रराज है। इसमे जैनदर्शन के ही नहीं, दार्शनिक जगत् के प्राय सभी मूलभूत तत्त्वो का विवेचन तो है ही, इसके अतिरिक्त विश्वविद्या की कोई भी ऐसी विधा नहीं है, जिसकी प्रस्तुत शास्त्र मे प्रत्यक्ष या परोक्षरूप से चर्चा न की गई हो। इसमे भूगोल, खगोल, इहलोक-परलोक स्वर्ग-नरक, प्राणिशास्त्र, रसायनशास्त्र, गर्भशास्त्र, स्वप्नशास्त्र, भूगर्भशास्त्र, गणितशास्त्र, ज्योतिष, इतिहास, मनोविज्ञान, पदार्थवाद, अध्यात्मविज्ञान आदि कोई भी विषय अछूता नही रहा है।

इसमे प्रतिपादित विषयो के समस्त सूत्रो का वर्गीकरण मुख्यतया निम्नोक्त १० खण्डो मे किया जा सकता है—

(१) **आचारखण्ड**—साध्वाचार के नियम, आहार-विहार एव पाँच समिति, तीनगुप्ति, क्रिया, कर्म, पंचमहाव्रत आदि से सम्बन्धित विवेकसूत्र, सुसाधु, असाधु, सुसयत, असयत, सयतासयत आदि के आचार के विषय मे निरूपण आदि।

(२) **द्रव्यखण्ड**—षट्द्रव्यो का वर्णन—पदार्थवाद, परमाणुवाद, मन, इन्द्रियाँ, बुद्धि, गति शरीर आदि का निरूपण।

(३) **सिद्धान्तखण्ड**—आत्मा, परमात्मा, (सिद्ध-बुद्ध-मुक्त), केवलज्ञान आदि ज्ञान, आत्मा का विकसित एव शुद्ध रूप, जीव, अजीव, पुण्य-पाप, आस्रव, सवर, निर्जरा, कर्म, सम्यक्त्व, मिथ्यात्व, क्रिया, कर्मबन्ध एव कर्म से विमुक्त होने के उपाय आदि।

(४) **परलोकखण्ड**—देवलोक, नरक आदि से सम्बन्धित समग्र वर्णन, नरकभूमियो के वर्ण, गन्ध, रस, स्पर्श का तथा नारको की लेश्या, कर्मबन्ध, आयु, स्थिति, वेदना, आदि का तथा देवलोको की सख्या, वहाँ की भूमि, परिस्थिति देवदेवियो की विविध जातियाँ-उपजातियाँ, उनके निवासस्थान, लेश्या, आयु, कर्मबन्ध, स्थिति, सुखभोग, आदि का विस्तृत वर्णन। सिद्धगति एव सिद्धो का वर्णन।

(५) **भूगोल**—लोक, अलोक, भरतादिक्षेत्र, कर्मभूमिक, अकर्मभूमिक क्षेत्र, वहाँ रहने वाले प्राणियों की गति, स्थिति, लेश्या, कर्मबन्ध आदि का वर्णन।

(६) **खगोल**—सूर्य, चन्द्र, ग्रह, नक्षत्र, तारे, अन्धकार, प्रकाश, तमस्काय, कृष्णराजि आदि का वर्णन।

(७) **गणितशास्त्र**—एकसयोगी, द्विकसयोगी, त्रिकसयोगी, चतुःसयोगी भग आदि, प्रवेशनक राशि सख्यात, असख्यात, अनन्त पल्योपम, सागरोपम, कालचक्र आदि।

(८) **गर्भशास्त्र**—गर्भगतजीव के आहार-विहार, नीहार, अंगोपांग, जन्म इत्यादि वर्णन।

(९) **परिवर्तन**—श्रमण भगवान् महावीर के सम्पर्क में आने वाले अनेक तापसों, परिव्राजकों, श्रावक-श्राविकाओ, श्रमणों, निर्ग्रन्थो, अन्यतीर्थिको, पार्श्वापत्यश्रमणो आदि के पूर्वजीवन एवं परिवर्तनोत्तरजीवन का वर्णन।

(१०) **विविध**—कुतूहलजनक प्रश्न, राजगृह के गर्म पानी के स्रोत, अश्वध्वनि, देवो की ऊर्ध्व-अधोगमन शक्ति, विविध वैक्रिय शक्ति के रूप, आशीविष, स्वप्न, मेघ, वृष्टि आदि के वर्णन।

इस प्रकार इस अग मे सभी प्रकार का ज्ञानविज्ञान भरा हुआ है। इसी कारण इसे ज्ञान का महासागर कहा जा सकता है।

व्याख्याप्रज्ञप्ति के अध्ययन 'शतक' के नाम से प्रसिद्ध हैं। यह शत (सय) का ही रूप है। प्रस्तुत आगम के उपसहार में '**इक्कचत्तालीसइमं रासी जुम्मसयं समत्तं**' ऐसा समाप्तिसूचक पद उपलब्ध होता है। इसमे यह बताया गया है कि व्याख्याप्रज्ञप्ति मे १०१ शतक थे; किन्तु इस समय केवल ४१ शतक ही उपलब्ध होते हैं। इस समाप्तिसूचक पद के पश्चात् यह उल्लेख मिलता है कि '**सव्वाए भगवईए अट्ठतीसं सयं सयाणं**' अर्थात्—अवान्तरशतको की सख्या सब शतको को मिला कर १३८ होती है, उद्देशक १९२५ होते हैं। ये अवान्तरशतक १३८ इस प्रकार हैं—प्रथम शतक मे बत्तीसवें शतक तक और इकतालीसवे शतक मे कोई अवान्तरशतक नही है। ३३वें शतक से ३९वें शतक जो ७ शतक है, इनमे १२-१२ अवान्तर शतक हैं। ४०वें शतक मे २१ अवान्तर शतक हैं। अत इन ८ शतको की परिगणना १०५ अवान्तरशतको के रूप मे की गई है। इस तरह अवान्तरशतक रहित ३३ शतको और अवान्तरशतक सहित १०५ शतको को मिलाकर कुल १३८ शतक होते हैं। शतक में उद्देशक रूप उपविभाग है। उद्देशको की जो १९२५ सख्या बताई गई है, गवेषणा करने पर भी उसका आधार प्राप्त नही होता। कुछ शतको मे दस-दस उद्देशक है, कुछ मे इससे भी अधिक हैं। इकतालीसवें शतक में १९६ उद्देशक है। नौवें शतक मे ३४ उद्देशक हैं। शतक शब्द से सौ की सख्या का कोई सम्बन्ध नही है, यह अध्ययन के अर्थ मे रूढ है।

४१ शतको मे विभक्त विशालकाय भगवतीसूत्र मे श्रमण भगवान् महावीर के स्वय के जीवन की, गणधर गौतम आदि उनके शिष्यवर्ग की, तथा भक्तो, गृहस्थो, उपासक-उपासिकाओ, अन्यतीर्थिको और उनकी मान्यताओ की विस्तृत जानकारी मिलती है। आजीवक सघ के आचार्य गोशालक के सम्बन्ध मे इसमे विस्तृत और प्रामाणिक जानकारी प्राप्त होती है। यत्र-तत्र पुरुषादानीय भगवान् पार्श्वनाथ के अनुगामी साधु-श्रावको का तथा उनके चातुर्याम धर्म का एव चातुर्याम धर्म के बदले पचमहाव्रत रूप धर्म स्वीकार करने का विशद उल्लेख भी प्रस्तुत आगम में मिलता है। इसमे सम्राट् कूणिक और गणतत्राधिनायक महाराजा चेटक के बीच जो महाशिलाकण्टक और रथमूशल महासग्राम हुए, तथा इन दोनो महायुद्धो मे जो करोडो का नरसहार हुआ, उसका विस्तृत मार्मिक एव चौंका देने वाला वर्णन भी अकित है।

ऐतिहासिक दृष्टि से आजीवक सघ के आचार्य मखली गोशाल, जमालि, शिवराजर्षि, स्कन्दक परिव्राजक, तामली तापस आदि का वर्णन अत्यन्त रोचक है। तत्त्वचर्चा की दृष्टि से जयन्ती श्राविका, मद्दुक श्रमणोपासक, रोह अनगार, सोमिल ब्राह्मण, भगवान् पार्श्व के शिष्य कालास्यवेशीपुत्र, तु गिका नगरी के श्रावक आदि प्रकरण बहुत ही मननीय हैं। इक्कीस से लेकर तेईसवें शतक तक वनस्पतियो का जो वर्गीकरण किया गया है, वह अद्भुत है। पचास्तिकाय के प्रतिपादन मे धर्मास्तिकाय, अधर्मास्तिकाय और आकाशास्तिकाय, ये तीनो अमूर्त होने से अदृश्य हैं, वर्त्तमान वैज्ञानिको ने धर्मास्तिकाय को 'ईथर' तत्त्व के रूप मे तथा आकाश को 'स्पेस' के रूप में स्वीकार कर लिया है। जीवास्तिकाय भी अमूर्त्त होने से अदृश्य है, तथापि शरीर के माध्यम से होने वाली

चैतन्यक्रिया के द्वारा वह दृश्य हैं। पुद्‌गलास्तिकाय मूर्त्त होने से दृश्य है। इस प्रकार प्रस्तुत आगम मे किया गया प्रतिपादन वैज्ञानिक तथ्यो के अतीव निकट है। इसके अतिरिक्त जीव और पुद्‌गल के सयोग से दृष्टिगोचर होने वाली विविधता का जितना विशद विवरण प्रस्तुत आगम मे है, उतना अन्य भारतीय दर्शन या धर्मग्रन्थो मे नही, मिलता।

आधुनिक शिक्षित एव कतिपय वैज्ञानिक भगवतीसूत्र मे उक्त स्वर्ग-नरक के वर्णन को कपोल-कल्पित कहते नही हिचकिचाते। उनका आक्षेप है कि 'भगवतीसूत्र का आधे से अधिक भाग स्वर्ग-नरक से सम्बन्धित वर्णनो से भरा हुआ है, इस ज्ञान का क्या महत्त्व या उपयोग है ?'

परन्तु सर्वज्ञ-सर्वदर्शी भगवान् महावीर ने तथा जैनतत्त्वज्ञो ने स्वर्ग-नरक को सर्वाधिक महत्त्व दिया है, इसके पीछे महान् गूढ रहस्य छिपा है। वह यह है कि यदि आत्मा को हम अविनाशी और शाश्वत सत्तात्मक मानते हैं तो हमे स्वर्ग-नरक को भी मानना हागा। स्वर्ग-नरक से सम्बन्धित वर्णन को निकाल दिया जाएगा तो आत्मवाद, कर्मवाद, लोकवाद, क्रियावाद एव विमुक्तिवाद आदि सभी सिद्धान्त निराधार हो जाएगे। स्वर्ग-नरक भी हमारे तिर्यग्लोकसम्बन्धी भूमण्डल के सदृश ही क्रमश ऊर्ध्वलोक और अधोलोक के अग हैं, अतिशय पुण्य और अतिशय पाप से युक्त आत्मा को अपने कृतकर्मों का फल भोगने के लिए स्वर्ग या नरक मे गए बिना कोई चारा नही। अत. सर्वज्ञ-सर्वदर्शी पुरुष जगत् के अधिकाश भाग से युक्त क्षेत्र का वर्णन किये बिना कैसे रह सकते थे ?

भगवतीसूत्र, अन्य जैनगामो की तरह न तो उपदेशात्मक ग्रन्थ है, और न केवल सैद्धान्तिक-ग्रन्थ है। इसे हम विश्लेषणात्मक ग्रन्थ कह सकते है। दूसरे शब्दो मे इसे सिद्धान्तो का अकगणित कहा जा सकता है। प्रसिद्ध वैज्ञानिक आइन्स्टिन का सापेक्षवाद का सिद्धान्त अकगणित का ही तो चमत्कार है ! गणित ही जगत् के समस्त आविष्कारो का स्रोत है। अत भगवती मे सिद्धान्तो का बहुत ही गहनता एव सूक्ष्मता से प्रतिपादन किया गया है। जिसे जैनसिद्धान्त एव कर्मग्रन्थो या तत्त्वो का अच्छा ज्ञान नही है, उसके लिए भगवतीसूत्र मे प्रतिपादित तात्त्विक विषयो की थाह पाना और उनका रसास्वादन करना अत्यन्त कठिन है।

इसके अतिरिक्त उस युग के इतिहास-भूगोल, समाज और सस्कृति, राजनीति और धर्मसस्थाओं आदि का जो अनुपम विश्लेषण प्रस्तुत आगम मे है, वह सर्व-साधारण पाठको एव रिसर्च स्कालरो के लिए अतीव महत्त्वपूर्ण है। छत्तीस हजार प्रश्नोत्तरो मे आध्यात्मिक ज्ञान की छटा अद्वितीय है।

प्रस्तुत आगम से यह भी ज्ञात होता है कि उस युग मे अनेक धर्मसम्प्रदाय होते हुए भी उनमे साम्प्रदायिक कट्टरता इतनी नही होती थी। एक धर्मतीर्थ के परिव्राजक, तापस और मुनि दूसरे धर्मतीर्थ के विशिष्ट ज्ञानी या अनुभवी परिव्राजको, तापसो या मुनियो के पास नि सकोच पहुँच जाते और उनसे ज्ञानचर्चा करते थे, और अगर कोई सत्य-तथ्य उपादेय होता तो वह उसे मुक्तभाव से स्वीकारते थे। प्रस्तुत आगम मे वर्णित ऐसे अनेक प्रसगो से उस युग की धार्मिक उदारता और सहिष्णुता का वास्तविक परिचय प्राप्त होता है।

प्रस्तुत आगम मे वर्णित अनेक सिद्धान्त आज विज्ञान ने भी स्वीकृत कर लिये हैं। विज्ञान समर्थित कुछ सिद्धान्त ये हैं—(१) जगत् का अनादित्व, (२) वनस्पति मे जीवत्वशक्ति, (३) पृथ्वीकाय एव जलकाय मे जीवत्वशक्ति की सम्भावना, (३) पुद्‌गल और उसका अनादित्व और (५) जीवत्वशक्ति के रूपक आदि।

प्रस्तुत आगम मे षट्द्रव्यात्मक लोक (जगत्) को अनादि एव शाश्वत बताया गया है। आधुनिक विज्ञान भी जगत् (जीव-अजीवात्मक) की कब सृष्टि हुई ? इस विषय मे जैनदर्शन के निकट पहुँच गया है। प्रसिद्ध जीवविज्ञानवेत्ता जे बी एस हालडेन का मन्तव्य है कि 'मेरे विचार मे जगत् की कोई आदि नही है।'

इसी प्रकार प्रस्तुत आगम मे बताया गया है कि पृथ्वी, जल, अग्नि, वायु और वनस्पतिकाय मे जीवत्व-शक्ति है। वे हमारी तरह श्वास लेते और नि श्वास छोडते हैं, आहार आदि ग्रहण करते है, उनके शरीर में भी चय-उपचय, हानि-वृद्धि, सुखदु खात्मक अनुभूति होती है आदि।[1]

सुप्रसिद्ध भारतीय वैज्ञानिक श्रीजगदीशचन्द्र बोस ने अपने परीक्षणो द्वारा यह सिद्ध कर दिया है कि वनस्पति क्रोध और प्रेम भी प्रदर्शित करती है। स्नेहपूर्ण व्यवहार से वह पुलकित हो जाती है और घृणापूर्ण दुर्व्यवहार से वह मुरझा जाती है। श्री बोस के प्रस्तुत परीक्षण को समस्त वैज्ञानिक जगत् ने स्वीकृत कर लिया है। प्रस्तुत आगम मे वनस्पतिकाय मे १० सज्ञाएँ (आहारसज्ञा आदि) बताई गई हैं। इन संज्ञाओ के रहते वनस्पति आदि वही व्यवहार अस्पष्टरूप से करती है, जिन्हे मानव स्पष्टरूप से करता है।

इसी प्रकार पृथ्वी मे भी जीवत्वशक्ति है, इस सम्भावना की ओर प्राकृतिक चिकित्सक एव वैज्ञानिक अग्रसर हो रहे हैं। सुप्रसिद्ध भूगर्भ वैज्ञानिक फ्रासिस अपनी प्रसिद्ध प्रस्तक **'Ten years under earth'** में दशवर्षीय विकट भूगर्भयात्रा के सस्मरणो मे लिखते हैं—"मैंने अपनी इन विविध यात्राओ के दौरान पृथ्वी के ऐसे-एसे स्वरूप देखे है, जो आधुनिक पदार्थविज्ञान के विरुद्ध थे। वे स्वरूप वर्तमान वैज्ञानिक सुनिश्चित नियमो द्वारा समझाए नही जा सकते।" अन्त मे वे स्पष्ट लिखते है—'तो क्या प्राचीन विद्वानो ने पृथ्वी मे जो जीवत्व शक्ति की कल्पना की थी, वह सत्य है ?'

इसी प्रकार जैनदर्शन पानी की एक बू द मे असख्यात जीव मानता है। वर्तमान वैज्ञानिको ने माइक्रोस्कोप के द्वारा पानी की बू द का सूक्ष्मनिरीक्षण करके अगणित सूक्ष्म प्राणियो का अस्तित्व स्वीकार किया है। जैन जीवविज्ञान इससे अब भी बहुत आगे है।

आधुनिक वैज्ञानिको ने अगणित परीक्षणो द्वारा जैनदर्शन के इस सिद्धान्त को निरपवाद रूप से सत्य पाया है कि कोई भी पुद्गल (Matter) नष्ट नही होता, वह दूसरे रूप (Form) मे बदल जाता है।

भगवान् महावीर द्वारा भगवतीसूत्र मे पुद्गल की अपरिमेय शक्ति के सम्बन्ध मे प्रतिपादित यह तथ्य आधुनिक विज्ञान से पूर्णत समर्थित है कि 'विशिष्टपुद्गलो मे, जैसे तैजस पुद्गल मे, अंग, बग, कलिंग आदि १६ देशो को विध्वस करने की शक्ति विद्यमान है। आज तो आधुनिक विज्ञान ने एटमबम से हिरोशिमा और नागासाकी नगरो का विध्वस करके पुद्गल (Matter) की असीम शक्ति सिद्ध कर बताई है।

इसी प्रकार नरसयोग के बिना ही नारी का गर्भधारण, गर्भस्थानान्तरण आदि सैकडो विषय प्रस्तुत आगम मे प्रतिपादित हैं, जिन्हे सामान्यबुद्धि ग्रहण नही कर सकती, परन्तु आधुनिक विज्ञान ने नूतन शोधो द्वारा परीक्षण करके ऐसे अधिकाश तथ्य स्वीकृत कर लिये हैं, धीरे-धीरे शेष विषयो को भी परीक्षण करके स्वीकृत कर लेगा, ऐसी आशा है।

'समवायाग' मे बताया गया है कि अनेक देवो, राजाओ एव राजर्षियो ने भगवान् महावीर से नाना प्रकार के प्रश्न पूछे, उन्ही प्रश्नो का भगवान् ने विस्तृत रूप से उत्तर दिया है। वही व्याख्याप्रज्ञप्ति मे अकित है।

---

१ आचाराग मे वनस्पति मे जीव होने के निम्नलिखित लक्षण दिये हैं—(१) जाइधम्मय (उत्पन्न होने का स्वभाव) (२) वुड्ढिधम्मय (शरीर की वृद्धि होने का स्वभाव), (३) चित्तमतय (चैतन्य-सुखदु खात्मक अनुभवशक्ति), (४) छिन्नंमिलाति (काटने से दु ख के चिह्न—सूखना आदि-प्रकट होते हैं)। (५) आहारग (आहार भी करता है) (६) अणिच्चय असासय (शरीर अनित्य अशाश्वत है।), (७) चओवचइय (शरीर मे चय-उपचय भी होता है)।

इसमें स्वसमय-परसमय, जीव-अजीव, लोक-अलोक आदि की व्याख्या की गई है। आचार्य अकलंक के अभिमतानुसार इस शास्त्र मे 'जीव है या नहीं' इस प्रकार के अनेक प्रश्नो का निरूपण किया गया है। आचार्य 'वीरसेन' के कथनानुसार इस आगम मे प्रश्नोत्तरो के साथ ९६,००० छिन्न-छेदक नयो से प्रज्ञापनीय शुभ और अशुभ का वर्णन है।

निष्कर्ष यह है कि प्रस्तुत विराट् आगम मे एक श्रुतस्कन्ध, १०१ अध्ययन, १०,००० उद्देशनकाल, १०,००० समुद्देशनकाल, ३६,००० प्रश्नोत्तर, २,८८,००० पद और सख्यात अक्षर हैं। व्याख्याप्रज्ञप्ति की वर्णन परिधि मे अनन्त गम, अनन्त पर्याय, परिमित त्रस और अनन्त स्थावर आ जाते हैं।

### व्यापक विवेचन-शैली

भगवतीसूत्र की रचना प्रश्नोत्तरो के रूप मे हुई है। प्रश्नकर्ताओ मे मुख्य है—श्रमण भगवान् महावीर के प्रधान शिष्य गणधर इन्द्रभूति गौतम। इनके अतिरिक्त माकन्दिपुत्र, रोह अनगार, अग्निभूति, वायुभूति आदि। कभी-कभी स्कन्धक आदि कई परिव्राजक, तापस एव पार्श्वापत्य अनगार आदि भी प्रश्नकर्ता के रूप में उपस्थित होते हैं। कभी-कभी अन्यधर्मतीर्थावलम्बी भी वाद-विवाद करने या शका के समाधानार्थ आ पहुचते हैं। कभी तत्कालीन श्रमणोपासक अथवा जयती आदि जैसी श्रमणोपासिकाए भी प्रश्न पूछ कर समाधान पाती हैं। प्रश्नोत्तरो के रूप मे ग्रथित होने के कारण इसमे कई बार पिष्टपेषण भी हुआ है, जो किसी भी सिद्धान्तप्ररूपक के लिए अपरिहार्य भी है, क्योकि किसी भी प्रश्न को समझाने के लिए उसकी पृष्ठभूमि बतानी भी आवश्यक हो जाती है।

जैनागमो की तत्कालीन प्रश्नोत्तर पद्धति के अनुसार प्रस्तुत आगम मे भी एक ही बात की पुनरावृत्ति बहुत है, जैसे—प्रश्न का पुनरुच्चारण करना, फिर उत्तर मे उसी प्रश्न को दोहराना, पुन उत्तर का उपसहार करते हुए प्रश्न को दोहराना। उस युग मे यही पद्धति उपयोगी रही होगी।

एक बात और है—भगवतीसूत्र मे विषयो का विवेचन प्रज्ञापना, स्थानाग आदि शास्त्रो की तरह सर्वथा विषयबद्ध, क्रमबद्ध एव व्यवस्थित पद्धति से नही है और न गौतम गणधर के प्रश्नो का सकलन ही निश्चित क्रम से है। इसका कारण भगवतीसूत्र के अध्येता को इस शास्त्र मे अवगाहन करने से स्वत ज्ञात हो जाएगा कि गौतम गणधर के मन मे जब किसी विषय के सम्बन्ध मे स्वत या किसी अन्यतीर्थिक अथवा स्वतीर्थिक व्यक्ति का या उससे सम्बन्धित वक्तव्य सुनकर जिज्ञासा उत्पन्न हुई, तभी उन्होने भगवान् महावीर के पास जाकर सविनय अपनी जिज्ञासा प्रश्न के रूप मे प्रस्तुत की। अत सकलनकर्त्ता श्रीसुधर्मास्वामी गणधर ने उस प्रश्नोत्तर को उसी क्रम से, उसी रूप में ग्रथित कर लिया। अत यह दोष नही, बल्कि प्रस्तुत आगम की प्रामाणिकता है।

इससे सम्बन्धित एक प्रश्न वृत्तिकार ने प्रस्तुत शास्त्र के प्रारम्भ मे, जहाँ से प्रश्नो की शुरुआत होती है, उठाया है कि प्रश्नकर्त्ता गणधर श्रीइन्द्रभूतिगौतम स्वय द्वादशागी के विधाता हैं, श्रुत के समस्त विषयो के पारगामी है, सब प्रकार के सशयो से रहित हैं। इतना ही नही, वे सर्वाक्षरसन्निपाती है, मति, श्रुत, अवधि और मन पर्यायज्ञान के धारक है, एक दृष्टि से सर्वज्ञ-तुल्य हैं, ऐसी स्थिति मे सशययुक्त सामान्यजन की भाति उनका प्रश्न पूछना कहाँ तक युक्तिसगत है? इसका समाधान स्वय वृत्तिकार ही देते है—(१) गौतमस्वामी कितने ही अतिशययुक्त क्यो न हों, छद्मस्थ होने के नाते उनसे भूल होना असम्भव नही। (२) स्वय जानते हुए भी, अपने ज्ञान की अविसवादिता के लिए प्रश्न पूछ सकते है। (३) स्वय जानते हुए भी अन्य अज्ञानिजनो के बोध के लिए प्रश्न पूछ सकते हैं। (४) शिष्यो को अपने वचन मे विश्वास जमाने के लिए भी प्रश्न पूछा जाना सम्भव है। (५) अथवा शास्त्ररचना की यही पद्धति या आचारप्रणाली है। इनमे से एक या अनेक कुछ भी कारण हो, गणधर गौतम का प्रश्न पूछना असगत नही कहा जा सकता।

उपलब्ध व्याख्याप्रज्ञप्ति मे जो प्रश्नोत्तरशैली विद्यमान है, वह अतिप्राचीन प्रतीत होती है। अचेलक-परम्परा के ग्रन्थ राजवार्तिक मे अकलंकभट्ट ने व्याख्याप्रज्ञप्ति में इसी प्रकार की शैली होने का स्पष्ट उल्लेख किया है।[1]

प्रस्तुत आगम मे अनेक प्रकरण कथाशैली मे लिखे गए हैं। जीवनप्रसंगों, घटनाओ और रूपको के माध्यम से कठिन विषयो को सरस करके प्रस्तुत किया गया है। भगवान् महावीर को जहाँ कहीं कठिन विषय को उदाहरण देकर समझाने की आवश्यकता महसूस हुई, वहाँ उन्होने दैनिक जीवनधारा से कोई उदाहरण उठा कर दिया है। किसी भी प्रश्न का उत्तर देने के साथ-साथ वे हेतु का निर्देश भी किया करते थे। जहाँ एक ही प्रश्न के एक से अधिक उत्तर-प्रत्युत्तर होते, वहाँ वे प्रश्नकर्ता की दृष्टि और भावना को मद्देनजर रख कर तदनुरूप समाधान किया करते थे। जैसे—रोहक अनगार के प्रश्न के उत्तर मे स्वय प्रतिप्रश्न करके भगवान् ने प्रत्युत्तर दिया है।

मुख्यरूप मे यह आगम प्राकृत भाषा मे या कही कही शौरसेनी भाषा मे सरल-सरस गद्यशैली में लिखा हुआ है। प्रतिपाद्य विषय का सकलन करने की दृष्टि से सग्रहणीय गाथाओ के रूप के कहीं-कहीं पद्यभाग भी उपलब्ध होता है। कही पर स्वतत्ररूप से प्रश्नोत्तरो का क्रम है, तो कही किसी घटना के पश्चात् प्रश्नोत्तरो का सिलसिला चला है।

प्रस्तुत आगम मे द्वादशांगी-पश्चात्वर्ती काल में रचित राजप्रश्नीय, औपपातिक, प्रज्ञापना, जीवाभिगम, प्रश्नव्याकरण एव नन्दीसूत्र आदि (मे वर्णित अमुक विषयों) का अवलोकन करने का निर्देश या उल्लेख देख कर इतिहासवेत्ता विद्वानो का यह अनुमान करना यथार्थ नही है कि यह आगम अन्य आगमों के बाद मे रचा गया है। वस्तुत जैनागमो को लिपिबद्ध करते समय देवर्द्धिगणी क्षमाश्रमण ने ग्रन्थ की अनावश्यक बृहद्ता कम करने तथा अन्य सूत्रो मे वर्णित विषयो की पुनरावृत्ति से बचने की दृष्टि से पूर्वलिखित आगमो का निर्देश-अतिदेश किया है। आगम-लेखनकाल मे सभी आगम क्रम से नही लिखे गए थे। जो आगम पहले लिखे जा चुके थे, उन आगमो मे उस विषय का विस्तार से वर्णन पहले हो चुका था, अतः उन विषयो की पुनरावृत्ति न हो, ग्रन्थगुरुत्व न हो, इसी उद्देश्य से श्रीदेवर्द्धिगणी आदि पश्चाद्वर्ती आगमलेखको ने इस निर्देशपद्धति का अवलम्बन लिया था। इसलिए यह आगम पश्चाद्ग्रथित है, ऐसा निर्णय नही करना चाहिए। वस्तुतः व्याख्याप्रज्ञप्तिसूत्र गणधर रचित ही है, इसकी मूलरचना प्राचीन ही है।

### अद्यावधि मुद्रित व्याख्याप्रज्ञप्ति

सन् १९१८-२१ में अभयदेवसूरिकृत वृत्तिसहित व्याख्याप्रज्ञप्ति सूत्र धनपतसिंह जी द्वारा बनारस से प्रकाशित हुआ। यह १४ वें शतक तक ही मुद्रित हुआ था।

वि स. १९७४-७९ मे पण्डित बेचरदासजी दोशी द्वारा सम्पादित एव टीका का गुजराती में अनूदित भगवतीसूत्र छठे शतक तक दो भागो मे जिनागम-प्रकाशकसभा बम्बई से प्रकाशित हुआ, तत्पश्चात् गुजरात विद्यापीठ तथा जैनसाहित्य प्रकाशन ट्रस्ट अहमदाबाद से सातवे से ४१ वे शतक तक दो भागों मे पं. भगवानदास दोशी द्वारा केवल मूल का गुजराती अनुवाद होकर प्रकाशित हुआ।

---

१. 'एवं हि व्याख्याप्रज्ञप्तिदण्डकेषु उक्तम् इति गौतमप्रश्ने भगवता उक्तम्।'

—तत्त्वार्थ० राजवार्तिक अ. ४, सू २६, पृ. २४५

सन् १९३८ मे श्री गोपालदाल जीवाभाई पटेल द्वारा गुजराती मे छायानुवाद होकर जैनसाहित्य प्रकाशन समिति अहमदाबाद से भगवती-सार प्रकाशित हुआ।

वि स २०११ मे श्री मदनकुमार द्वारा भगवतीसूत्र १ से २० शतक तक का केवल हिन्दी अनुवाद श्रुतप्रकाशन मन्दिर, कलकत्ता से प्रकाशित हुआ।

इसी प्रकार वीर सवत् २४४६ मे आचार्य श्री अमोलकऋषिजी म. कृत हिन्दी अनुवादयुक्त भगवतीसूत्र हैदराबाद से प्रकाशित हुआ।

सन् १९६१ मे आचार्य घासीलालजी महाराज कृत भगवतीसूत्र-सस्कृतटीका तथा उसके हिन्दी-गुजराती अनुवाद श्वे स्था जैनशास्त्रोद्धार समिति, राजकोट द्वारा प्रकाशित हुए।

जैन सस्कृति रक्षकसघ सैलाना द्वारा प्रकाशित एव प घेवरचन्दजी बाठिया, 'वीरपुत्र' द्वारा हिन्दी-अनुवाद एव विवेचन सहित सम्पादित भगवतीसूत्र ७ भागो मे प्रकाशित हुआ।

सन् १९७४ मे प. बेचरदास जीवराज दोशी द्वारा सम्पादित 'वियाहपण्णत्तिसुत्त' मूलपाठ-टिप्पणयुक्त श्री महावीर जैन विद्यालय, बम्बई द्वारा प्रकाशित हुआ है। इसमे अनेक प्राचीन-नवीन प्रतियो का अवलोकन करके शुद्ध मूलपाठ तथा सूत्रसख्या का क्रमश निर्धारण किया गया है।

व्याख्याप्रज्ञप्तिसूत्र के इतने सब मुद्रित सस्करणो मे अनेक सस्करण तो अपूर्ण ही रहे, जो पूर्ण हुए उनमे से कई अनुपलब्ध हो चुके हैं। जो उपलब्ध हैं वे आधुनिक शिक्षित तथा प्रत्येक विषय का वैज्ञानिक आधार ढूढने वाली जैनजनता एव शोधकर्त्ता विद्वानो के लिए उपयुक्त नही थे। अत न तो अतिविस्तृत और न अतिसक्षिप्त हिन्दी विवेचन तथा तुलनात्मक टिप्पणयुक्त भगवतीसूत्र की माग थी। क्योकि केवल मूलपाठ एव सक्षिप्त सार से प्रस्तुत आगम के गूढ रहस्यो को हृदयगम करना प्रत्येक पाठक के बस की बात नही थी।

**भगवती के अभिनव संस्करण की प्रेरणा**

इन्ही सब कारणो से श्रमणसघ के युवाचार्य आगममर्मज्ञ पण्डितप्रवर मुनिश्री मिश्रीमलजी म 'मधुकर' ने तथा श्रमणसघीय प्रथम आचार्य आगमरत्नाकर स्व पूज्य श्रीआत्मारामजी म की जन्मशताब्दी के उपलक्ष्य मे उनके प्रशिष्य जैनविभूषण परमश्रद्धेय गुरुदेव श्री पद्मचन्द भण्डारीजी महाराज ने व्याख्याप्रज्ञप्तिसूत्र का अभिनव सर्वजनग्राह्य सम्पादन करने की बलवती प्रेरणा दी. इसके पश्चात् इसे प्रकाशित करने का बीडा श्रीआगमप्रकाशनसमिति, ब्यावर ने उठाया, जिसका प्रतिफल हमारे सामने है।

**प्रस्तुत सम्पादन की विशेषता**

प्रस्तुत सम्पादन की विशेषता यह है कि इसमे पाठो की शुद्धता के लिए श्रीमहावीर जैन विद्यालय, बम्बई से प्रकाशित शुद्ध मूलपाठ, टिप्पण, सूत्रसख्या, शीर्षक, पाठान्तर एव विशेषार्थ से युक्त 'वियाहपण्णत्तिसुत्त' का अनुसरण किया गया है। प्रत्येक सूत्र मे प्रश्न और उत्तर को पृथक् पृथक पक्ति मे रखा गया है। प्रत्येक प्रकरण के शीर्षक-उपशीर्षक दिये गए है, ताकि पाठक को प्रतिपाद्य विषय के ग्रहण करने मे आसानी रहे। प्रत्येक परिच्छेद के मूलपाठ देने के बाद सूत्रसख्या देकर क्रमशः मूलानुसार हिन्दी-अनुवाद दिया गया है। जहाँ कठिन शब्द हैं, या मूल मे सक्षिप्त शब्द हैं, वहाँ कोष्ठक मे उनका सरल अर्थ तथा कही-कही पूरा भावार्थ भी दे दिया गया है। शब्दार्थ के पश्चात् विवेच्यस्थलो का हिन्दी मे परिमित शब्दो मे विवेचन भी दिया गया है। विवेचन प्रसिद्ध वृत्तिकार आचार्य अभयदेवसूरिरचित वृत्ति को केन्द्र मे रख कर किया गया है। वृत्ति में जहाँ अतिविस्तार है वहाँ उसे छोडकर सारभाग ही ग्रहण किया गया है। जहाँ मूलपाठ अतिविस्तृत है अथवा पुनरुक्त

है, वहाँ विवेचन मे उसका निष्कर्षमात्र दे दिया गया है। कही-कही विवेचन मे कठिन शब्दो का विशेषार्थ अथवा विशिष्ट शब्दो की परिभाषाएँ भी दी गई है। कही-कही मूलपाठ मे उक्त विषय को युक्ति हेतु पूर्वक सिद्ध करने का प्रयास भी विवेचन मे किया गया है। विवेचन मे प्रतिपादित विषयो एव उद्धृत प्रमाणो के सन्दर्भ स्थलो का उल्लेख भी पादटिप्पणो (Foot notes) मे कर दिया गया है। जहाँ कही आवश्यक समझा गया, वहाँ जैन, बौद्ध, वैदिक एव अन्यान्य ग्रन्थो के तुलनात्मक टिप्पण भी दिये गए हैं। प्रत्येक शतक के प्रारम्भ मे प्राथमिक देकर शतक मे प्रतिपादित विषयवस्तु की समीक्षा की गई है, ताकि पाठक उक्त शतक का हार्द समझ सके। भगवती (व्याख्याप्रज्ञप्ति) सूत्र विशालकाय आगम है, इसे और अधिक विशाल नही बनाने तथा पुनरुक्ति से बचने के लिए हमने सक्षिप्त एव सारगर्भित विवेचनशैली रखी है। जहाँ आगमिक पाठों के सक्षेप-सूचक 'जाव', जहा, एव आदि शब्द हैं, उनका स्पष्टीकरण प्रायः शब्दार्थ मे कर दिया गया है।

प्रस्तुत सम्पादन को समृद्ध बनाने के लिए अन्त मे हमने तीन परिशिष्ट दिये है—एक मे सन्दर्भग्रन्थो की सूची है, दूसरे मे पारिभाषिक शब्दकोश, और तीसरे में विशिष्ट शब्दो की अकारादि क्रम से सूची। ये तीनो ही परिशिष्ट अन्तिम खण्ड मे देने का निर्णय किया गया है। इस विराट् आगम को हमने कई खण्डो मे विभाजित किया है। यह प्रथम खड प्रस्तुत है।

**कृतज्ञता-प्रकाशन**

प्रस्तुत विराट्काय शास्त्र का सम्पादन करने मे जिन-जिनके अनुवादो, मूलपाठो, टीकाओ एव ग्रन्थो से सहायता ली गई है, उन सब अनुवादको, सम्पादको, टीकाकारो एव ग्रन्थकारो के प्रति हम अत्यन्त कृतज्ञ हैं।

मै श्रमणसघीय **युवाचार्यश्री मिश्रीमलजी महाराज** एव मेरे पूज्य गुरुदेव **श्री भण्डारी पद्मचन्दजी महाराज** के प्रति अत्यन्त आभारी हूँ, जिनकी प्रेरणा और प्रोत्साहन से हम इस दुरूह, एव बृहत्काय शास्त्र-सम्पादन मे अग्रसर हो सके है। आगमतत्त्वमनीषी प्रवचनप्रभाकर **श्री सुमेरमुनिजी म** एव विद्वद्वर्य **पं० मुनिश्री नेमिचन्द्रजी म०** के प्रति मैं हृदय से कृतज्ञ हूँ जिन्होने निष्ठापूर्वक प्रस्तुत आगम-सम्पादनयज्ञ मे पूरा सहयोग दिया है। आगम-मर्मज्ञ **प० शोभाचन्द्रजी भारिल्ल** की श्रुतसेवाओ का कैसे विस्मृत किया जा सकता है?, जिन्होने इस विराट् शास्त्रराज को सशोधित-परिष्कृत करके मुद्रित कराने का दायित्व सफलतापूर्वक पूर्ण किया है। साथ ही हम अपने ज्ञात-अज्ञात सहयोगीजनो के प्रति हार्दिक कृतज्ञता प्रकट करते है, जिनकी प्रत्यक्ष या परोक्षरूप से इस सम्पादनकार्य मे सहायता मिली है।

प्रस्तुत सम्पादन के विषय मे विशेष कुछ कहना उपयुक्त नही होगा। सुज्ञ पाठक, विद्वान् शोधकर्ता, आगमरसिक महानुभाव एव तत्त्वमनीषी साधुसाध्वीगण सम्पादनकला की कसौटी पर कस कर इसे हृदय से अपनाएँगे और इसके अध्ययन-मनन से अपने ज्ञान-दर्शन-चारित्र को समुज्ज्वल बनाएँगे तो हम अपना श्रम सार्थक समझेंगे। सुज्ञेषु किं बहुना!

**—अमरमुनि**
**श्रीचन्द सुराना**

